search for him At last he reached a village called 'Sadura' where he happened to meet Bāla sindhu who, according to an order from Guru-Nanaka himself had come there to seek Angada to make him the second Guru of Sikhs

This is the point whence the importance of Shisya ( Pupil ) with Sikh Dharma increased ( see the *Nanakachandrodayam* 64/1, 39/19, 15/20 and 30/21 in this regard ),

Then we come across the seven stories of Nanaka's past lifes ( Purva Janma Vrittānta ) These are to some extent similar to the Jataka's of *Bhagavana Buddha* These are very important for the Sikh and Sikh Dharma They are —

1 Pheru Nanaka Vrittanta The story of Pheru a flute player of his past life, when he was in association with Nanaka in his past life see sanskrit introduction for all these stories of past lifes of Nanaka

2 Meen ( A fish ) Nanaka Sambada ( talk ) —When Guru Nanaka met a fish in the ocean he remembered his association with Nanaka in his past life

3 Shuddhansen ( a king in Visaharadesa ) —Nanaka Vrittanta ( story )

4 Kamalanayan Nanaka Vrittanta

5 Kalayana Seelasena Nanaka Vrittanta

6 Sukhachapata Nanaka Vrittanta

7 Vimalajyoti Nanaka Vrittanta

( See the Sanskrit introduction for details Pages 32 33 )

These stories establish the value of the theory of transmigration of soul and enhances the religious values of the epic in many ways

Then in the 15th canto we see the root cause of the rumour that Nanaka was but Janaka in his next life This is described in this epic 26/15 to 40/15 According to the epic Nanaka was similar in his ideas, thoughts and Jnana to Janaka That is because, it is said that in the Kaliyuga ( 4th age ) Nanaka was nobody but Janaka himself who lived in Treta Yuga ( 2nd Age ) Secondly according to one description as found in the region of Himalayas while going to Dhruva Loka. In course of conversation with Nanaka Janaka pointed out that there was no difference between them ( ( see-Nanaka Chandrodayam 40/15.

"प्रीत्या तव ममामेदः तत्त्वज्ञानदृशाऽपि च ।
यन्मूलो जनवादोऽयं जनको नानकोऽभवत् ॥"

In this context one thing deserves special mention. It is that Nanaka used to call himself as 'Nirakara' from the beginning of his life. This 'Nirakarata' in him was due to the lack of attachment to the wordly affairs. Once Nanaka being found of listening to Veena instrument called Pheru who played on it. While he was playing on this one of the tunes even though not attemped, happened to exhale the word 'Nanaka Nirakara'. Now Mardan interrogated Nanaka why he was pronounced as Nirakara. In reply to his Nanaka disclosed that since in Treta he was with Janaka who gave him the idea of Nirakarata in Dwapara he himself used to ponder over the Nirakarta of God, in the Kaliyuga he himself became the Nirakara.

द्वापरे निर्झपरोऽहं निराकारमचिन्तयन् ।
कलौजातः कारणेन केनापि प्रथितिं गतः ॥

Guru Nanaka the founder of Sikhism was born in 1469 A. D. at Talawandi ( Nanakana Saheb ) district seekhupura, west Punjab. His father was Kalu ( Kaluchandra Verma ) and mother Tripta. He was married to Sulakhmi (Sulakshani), the daughter of Mula (Mūlachandra) of Batala, district Gurudaspur, East Punjab. He had two sons Sr chandra and Lakshmi Chandra. For some time he served as the incharge of the Nawas of Sultanpur ( Raja Dhankhan ) after which the call came to him and he went out to preach his message of Love and Bhakti. He visited the holy places of Hindus and Muslims both. In the later part of his life he settled at Karatarpur on the bank of Ravi where he died in 1538 A.D. The nine Gurus succeeded him one after another. The last Guru, Guru Covind Singh, passed away in 1708 A. D. having bestowed the Guruship to the Ādigrantha

This Ādigrantha found in different ll Indian dialects or in Sant vāṇī was written originally in the script called Gurumukhī. This word is very suggestive and plays very important role in Sikh—religion. Gurumukhī script came out of Gurumukh. ( From the mouth of Guru ). In Sikh religion Guru is suppossed to be the highest entity.' The Guru of Guru Nānaka was the alpervading Vishnu himself. "whatever Nānaka propounded and preached on this earth was the gift or the blessing accor ded by Lord Vishnu. In other words every thing in Sikh thought thus came from Gurumukh that is from the mouth of Vishnu himself. Therefore the script also came to be known as Gurumkhī. In this epic also the poet by the mouth of Nānaka has explained the Gurumukhī script as made by God and handed down to the Sikhs. ( See the epic 51/19 to

74/19 ) Besides this in the Gurugranth Sahib the word Guru Gurumukh are repeatedly said and explained by different Gurus and the other saints ( See Sanskrit introduction page 3 )

Thus, this historical epic present a vivid picture of the life and philosophy of Guru Nanak and the other Gurus It elaborates the Udasimata and Sikh Dharma in a very historical but literary way Besides its different religious merit it also contains all the characterstics of an epic and as such also stands but as literary book of a higher order All the characteristics of this epic present here, make it a very beautiful literary-work According to the opinions of literateures this epic abounds in almost all its qualities eg Sarga—Bandha ( in 21 cantos ) wise hero, ( Nanaka ) and prominent Shanta Rasa ( Quietistic sentiment ) having tranquility for its Sthayibh iva, the description of seasons the vaidarbhi style, the prasāda Guna and a good deal of Alamkaras

Presenting this important epic of Guru Nanaka to the reader under the able guidance of the vice-chancellors and the Director of Research, Varanaseya Sanskrit Vishw vidyalaya, Varanasi, especially on the sacred occasion of his fifth hundred centenary, I pay my deepest homage to the Guru I hope that through the publication of this great work the ideal and philosophy, that lie behind this epic, will now reach every nook and corner of the world of Sanskrit Scholars

I express my gratefulness to Reverend Sant Fateh Singhji For the assistance in books received from and for his 'Ashirvad' and encouragement that go a longway in accomplishing this task I am also indebted to Sri Surinder Singh Ji Kohili, Head of the Department of Panjabi, Panjab University, Chandigarh, who likewise rendered valuable assistance to me in my work from time to time I beg to acknowledg e that I am particularly indebted to shri Karunapati Tripathi, the Head of the deptt and to Dr Sri Umesh Chandra Tripathi, senior professor, Education Department, Varanaseya Sanskrit Vishwavidyalaya, Varanasi, who have been kind enough to help me in providing information regarding sant-sahitya especially abount Guru Nanaka

In fine I am obliged to the press and press manger who could nicely arrange to print the epic in this holy occasion.

I should pray to Great Guru to bestow his blessings on these gentlemen. In the end I crave for his 'Ashirvad for me that alone will candone my errors and omissions, if any, in edi tingthis work.

Brajnath Jha
The
Editor

Ashwin-Krishna-Amavasya.
10th Oct 1969

---

# भूमिका

प्रस्तुत नानकचन्द्रोदय नामक महाकाव्य का सम्पादन करने के लिए मुझे केवल दो ही पाण्डुलिपियाँ (MSS) मिलीं, जिनमें पहली वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय के सरस्वतीभवन पुस्तकालय से प्राप्त हुई तथा दूसरी इण्डियाआफिसलाइब्रेरी, लन्दन से प्राप्त हुई। इनका नाम पाठभेद दिखलाने में मैंने क्रमशः 'क' और 'ख' रखा है। 'क' की कैटलोग संख्या ४२६१३, साहित्यविभाग सरस्वतीभवन है तथा 'ख' की कैटलाग संख्या E. 3965 R R. 8 I, I. O. Library, London, है। 'क' हस्तलेख में २१ प्रस्ताव हैं परन्तु प्रारम्भ से ७ श्लोक अनुपलब्ध हैं। 'ख' हस्तलेख में १६ प्रस्ताव हैं। २० तथा २१ प्रस्ताव जिनमें नानक के बाद ६ गुरुओं का संक्षिप्त चित्रण है, उपलब्ध नहीं हैं।

प्रेस कापी बनाने के समय जहाँ 'क' से लिखा गया है वहाँ 'ख' से मिलान किया गया है तथा जहां 'ख' से लिखा गया है वहां 'क' से मिलान किया गया है। दोनों के पाठ में जहां सन्देह हुआ है वहां सम्पादक ने यथोचित तीसरा पाठ रख दिया है तथा उन दोनों को टिप्पणी में रख दिया है। जहां कहीं हस्तलेखों में अक्षरों की, शब्दों की, वाक्यार्थों की, अथवा चरण की द्विरुक्ति हुई है वहां उचित पाठ रखने का प्रयास किया गया है।

नानक चन्द्रोदय के तीन प्रकार के अर्थ होते हैं। पहला अर्थ है कि नानकचन्द्र (प्रारम्भ में नानक का नाम नानकचन्द्र वर्मा था) के उदय अर्थात् जीवन और दर्शन को आधारबद्ध कर नानकचन्द्रोदय महाकाव्य लिखा गया है। दूसरा अर्थ है कि नानक के चन्द्रों (श्रीचन्द्र और लक्ष्मीचन्द्र ये दोनों नानक के पुत्र हैं) के उदय को लेकर रचित महाकाव्य। ज्ञातव्य है कि बचपन से ही जगत् के प्रति उदासीन होते हुए भी नानक ने पुत्रों के जन्म के बाद प्रव्रजन किया था। तीसरा अर्थ है कि जब भारत में म्लेच्छ मत का प्रचार होने लगा तो उसे रोकने के लिए जिस प्रकार के धर्म का प्रचार कबीर रैदास आदि भारत के पूर्वोत्तर भाग में करते थे उसी रूप का प्रचार नानक जी ने भी किया। इनके सामने दो चीजें थी एक तो म्लेच्छमत दूसरा आर्यमत में वर्णाश्रममत। इन दोनों का घोर विरोध कर अपने उदात्त मत से, जिसमें जातिगत पार्थक्य नहीं होता तथा जहां आर्य और म्लेच्छ के लिए भी एक ही धर्म माना गया है, प्रचार करके सकल साधारण का कल्याण किया। इस प्रकार नानक रूपी चन्द्र के उदय ने

जातिभेद रूपी अन्धकार का नाश किया। इस तरह के नानक रूपी चन्द्र के उदय को लेकर जो महाकाव्य रचा गया है उसे नानकचन्द्रोदय कहते हैं।

यह महाकाव्य कलापक्ष और भावपक्ष से ओत प्रोत होता हुआ भी समष्टि रूप से ऐतिहासिक महाकाव्य है। देवराज शर्मा स्वय उदासिमत के विद्वान् थे साथ ही उन्होंने नानकशिष्य द्वारकादास के मुह से उनकी कहानी सुनी थी। इसके अतिरिक्त 'गुरुग्रन्थसाहिब' ( आदि ग्रन्थ ) का समुचित अध्ययन कर इन्होंने (कवि ने) इसकी रचना की। इस प्रकार महाकाव्य के सभी गुणों के साथ लक्षण लक्षित होकर यह एक ऐतिहासिक महाकाव्य है।

इस पर राजशेखर का प्रभाव बहुत अशों में मानना चाहिए। ऐसा लगता है कि अपने पूर्ववर्ती पण्डितराज से इन्होंने कुछ भी नहीं ग्रहण किया है। यद्यपि इस महाकाव्य में अत्युक्तिया एवं कुछ अनैसर्गिक वर्णन आये हैं फिर भी नानक जी को सिद्ध पुरुष मानकर उन्हें कपोलकल्पित नहीं मानना चाहिए। एक ही क्षण में मक्का से अपने घर पलक आ जाना, वैकुण्ठगमन एक ही क्षण में कर लेना, समुद्र पार कर लेना, ध्रुव से बात करना, साक्षात् भगवान् विष्णु से उपदेश लेना, जनक से मिलना, आदि कुछ बातें सिद्धसन्त के हेतु अनैसर्गिक नहीं माननी चाहिए। इनके अतिरिक्त आज भी मनुष्य को मेष (मेड) बनाने वाली कामाख्या की कथा जब प्रचलित है तो नानक के द्वारा प्रमदा को भेपी में परिवर्तित करना तथा मृत मर्दन को पुनरुज्जीवित करने की कथा योगियों की शक्ति के भीतर की ही बात माननी चाहिए। इन कुछ एक बात को छोडकर और सभी वर्णन पूर्ण ऐतिहासिक हैं। जीवनवर्णन, जीवनदर्शनवर्णन तथा दर्शनवर्णन पूर्ण ऐतिहासिक ही है। अतः इसे ऐतिहासिक महाकाव्य ही मानना चाहिए।

यह महाकाव्य प० देवराज शर्मा की कृति है। ये काशी के शाण्डिल्यगोत्री ब्राह्मण त्रिपाठी रघुपति शर्मा के पुत्र थे तथा लगभग २५० वर्ष की अवस्था में भी जीवित रहनेवाले नागपुर में रहते हुए गुरुनानक के अन्यतम शिष्य द्वारकादास के शिष्य थे। द्वारकादास जी ने ही गुरु गोविन्द सिंह को केश, कघी और कोश दिया था। गुरु गोविन्द सिंह का समय १६६६ ई० से १७०८ ई० तक है। अत प० देवराज शर्मा का भी यही समय मानना चाहिए। इनका सोद्धरण विशद वर्णन सस्कृत की भूमिका (आमुखम्) में की गई है।

इस महाकाव्य का बड़ा ही माहात्म्य है। यह देश भाषा में लिखित गुरुनानक तथा

अन्य ६ गुरुओं के जीवन, उपदेश और दर्शन को सहृदयों विशेषतः संस्कृत प्रेमियों के समक्ष उपस्थित करता है। यह उदासिमत का संस्कृत में सारगर्भ विवेचन, सिखों की वेषभूषा आदि का प्रतिपादन, गुरुनानक की गोरखनाथ तथा उनके शिष्यों के साथ हुई वार्ता का उल्लेख तथा उन स्थानों का वर्णन जहां-जहां नानक जी ने भ्रमण किया था, उपस्थित करता है। इस तरह यह महाकाव्य वाङीक वर्गों के लिये भी सुबोध एवं मधुर देवीभाषा के माध्यम से सरलता से ही परमात्मतत्त्व उपस्थित करती हुई सन्त वाणी को संस्कृतज्ञों तक पहुँचाने का कार्य करने का सुयश प्राप्त करता है।

यह महाकाव्य २१ प्रस्तावों में लिखा गया है जिनमें १–१६ प्रस्ताव तक गुरुनानक के जीवन और दर्शन का वर्णन है तथा २० और २१ प्रस्तावों में अन्य ६ गुरुओं के जीवन और कार्यों का वर्णन है। इसमें कुल श्लोक संख्या ३५७६ है। उत्तर रामचरित की तरह इस महाकाव्य में भी प्रत्येक प्रस्ताव का नामकरण किया गया है जो प्रस्ताव का साराश बता देता है।

प्रथम प्रस्ताव का नाम "बालसिन्ध्वङ्गदसम्वाद" है। इसमें ११६ श्लोक हैं। उदासिवर्य विदित पं० गङ्गाराम राजा भागमल्ल को नानक की कहानी सुनाते हैं। अङ्गद को नानक का वन में ज्वालादेवी के यहाँ दर्शन होता है। गुरु अङ्गद को शिष्य बनाते हैं और यदृच्छया उठकर चले जाते हैं। अङ्गद गुरु दर्शन के हेतु व्याकुल होकर घूमते हुए पडुर नामक ग्राम पहुँचते हैं वहाँ नानक के सहयोगी बालसिन्धु नानक की आज्ञा से अङ्गद को दूसरा गुरु बनाने के हेतु खोजते हुए आते हैं। वहीं पर अङ्गद बालसिन्धु से गुरुकी कहानी सुनना प्रारम्भ करते हैं। द्वितीय प्रस्ताव का नाम "राज बहुमान" है। इसमें १२८ श्लोक हैं। जगत् के प्रति उदासीन नानक को पिता (कालचन्द्रवर्मा तथा माता तृप्ता) डाँटते हैं। गाय चराने को भेजते हैं। वहाँ सोये हुए नानक को फणीन्द्र फण से रक्षित देखकर राजा बोलारराय से सम्मान प्राप्त होता है। तीसरे प्रस्ताव का नाम "अधिकार ग्रहण" है। इसमें १२४ श्लोक हैं। इसमें पिता से भर्त्सित नानक को राजा बोलारराय अपनी शरण में लेते हैं। इसी में नानक की बहन नानकी की जयराम वर्मा से विवाह होता है। चतुर्थ प्रस्ताव का नाम "नृप सप्रसाद" है। इसमें ११२ श्लोक हैं। नानक राजा धनग्वाल के यहाँ अधिकारी पद पर नियुक्त होते हैं। वहाँ भी मुक्तहस्त धन का दान करते हैं। जब बहुव्यय की राजा जाँच

कराते हैं तो नानक का ही धन राजा के यहाँ ठहरता है। पञ्चम प्रस्ताव का नाम "परिणय" है। इसमें १७४ श्लोक हैं। नानक मूलचन्द्र की पुत्री सुलक्षणी से विवाह करते हैं। षष्ठ प्रस्ताव का नाम "वन गमन" है। इसमें १४८ श्लोक हैं। इसमें नानक के दो पुत्र श्रीचन्द्र तथा लक्ष्मीचन्द्र का जन्म वर्णन है। तथा पुत्र जन्म के बाद नानक का घर छोड़कर वन जाने का वर्णन है। सप्तम प्रस्ताव का नाम "सिद्धविमोचन है। इसमें १५४ श्लोक हैं। मर्दन नानक का मर्दाना) सहयोगी बनता है। बीणा सुनाता है। फेरु नानक वृत्तान्त है। नानक राजा मलिक द्वारा अपमानित एवं बँधे हुए सिद्धों का विमोचन करवाते हैं। अष्टम प्रस्ताव का नाम "साख्सराय विमुक्ति" है। इसमें १४६ श्लोक हैं। इसमेंनानक का गौर देश, वंग, कामरूप ब्रह्मपुत्र होकर ज्योतिषपुर (कामाख्या) जाने का व र्न है। प्रमदाओंको मेषी बनाकर सिद्धिमन्य नामक राजा को शिष्य बनाकर, भत्पर्वनाथ के द्वीप में साख्सराय की निमुक्तिकर वहाँ से विपहर देश जाते हैं। नवम प्रस्ताव का नाम 'सुवर्णपुर गमन" है। इसमें १४९ श्लोक हैं। विपहर देश में शुद्धसेन और इन्द्रसेन से पूजित होकर गुरु झिलमिल द्वीप जाते हैं वहाँ वाहीक देश के राजा कमलनयन के यहाँ १६ मास बिताकर गुरु जम्बूद्वीप के विविध प्रदेशों का भ्रमण करते हैं। फिर गन्धार जाकर राजा देवदूत को उपदेश देकर सुवर्णपुर जाते हैं। दशम प्रस्ताव का नाम "सुमेरुगमन है। इसमें १२६ श्लोक हैं। गुरु मक्का एवं मदीना जाते हैं। वहाँ के म्लेच्छाचार्यों से वार्ता ०र घर लौट आते हैं। फिर बहन को आश्वासन देकर हिमालय जाते हैं वहाँ गोरक्ष के शिष्यों से बात होती है। एकादश प्रस्ताव का नाम "मर्तृहर्य्यादि-विजय" है। इसमें १६६ श्लोक हैं। भर्तृ- रि पराजित होते हैं। द्वादश प्रस्ताव में २१३ श्लोक हैं। इसका नाम 'सिद्धसंवाद" है। इसमें गोरक्ष तथा गोरक्ष शिष्योंसे वार्ता का विषय है। त्रयोदश प्रस्ताव में १५७ श्लोक हैं इसका नाम 'भगवत्स्तुति" है। नानक हिमालय से व्याघ्रगिरि जाते हैं। वहाँ दत्तात्रेय से वार्ता तथा उनसे उपदेश प्राप्ति। फिर पक्षिया के प्रभु विरोचनतात से वार्ता फिर अनुलाचित पर्वत पर प्रह्लाद से वार्ता। फिर वहाँ से गुरु ध्रुवलोक जाते हैं तथा ध्रुव से उपदेश प्राप्त कर वैकुण्ठ जाते हैं। चतुर्दश प्रस्ताव में ३४२ श्लोक हैं। इसका नाम 'भूगोलादि वर्णन' है। इसमें विष्णु का नानक को उपदेश वर्णन तथा भूगोल खगोल वर्णन है। पन्द्रहवें प्रस्ताव का नाम 'रामचरित" है। इसमें १६८ श्लोक हैं इसमें गुरु का सैन्य शैल होते हुए जनक के पास जाने का वर्णन। यहीं सुखचपतनानकवृत्तान्त है। फिर गुरु का मत्स्यनगर तथा हरीनगर होते हुए

लंका जाने का वर्णन। सोलहवें प्रस्ताव का नाम 'गान्धार गमन" है। इसमें १५६ श्लोक हैं। इसमें खर्जुरपुर में मर्दन की मृत्यु का वर्णन है। फिर वहाँ से गुरु मर्दन के पुत्र सहजाद को लेने तलवंडी आते हैं वहाँ से खर्जुरपुर जाकर गान्धार जाते हैं। सत्रहवें प्रस्ताव का नाम "कुरुक्षेत्र यात्रा" है इसमें १६० श्लोक हैं। इसमें गुरु केकयनगर में बालगुद्रायी से मिलकर घर आते हैं। फिर वहाँ से कुरुक्षेत्र जाते हैं, जहाँ राजा अहसान यति का अपमान करते हैं। यति उन्हें शाप देते हैं। अठारवें प्रस्ताव का नाम "अजितायुद्धार" है। इसमें १६२ श्लोक हैं। बाबर की सेना सुरत्राणपुर में राजा धनराज को मारकर इन्द्रप्रस्थ आती है तथा अहसान को हराती है। बाबर राजा होते हैं। बाबरनानकसंवाद। वहाँ से गुरु पत्तक आते हैं। सुलक्षणी को रामदासी कहते हैं सभा को उदासिमत का उपदेश देते हैं। उन्नीसवें प्रस्ताव में १५४ श्लोक हैं। इसका नाम विरा विजय" है। इसमें म्लेच्छाचार्य जलाल से नानक की वार्ता 'गुरुमुख" के बारे में होती है। वहाँ से शेखफरीदपत्तन में बाराहिम को उपदेश देकर तलवण्डी आते हैं वहाँ चाचा लाल को आश्वासन देकर पत्तक जाते है वहाँ सु क्षणी को कहते हैं कि अङ्गद मेरे पद पर रहेगा तथा दूसरा गुरु होगा। यही कथा बाला ने अङ्गद को सुनाया। फिर गुरु का देह त्याग होता है। त्यक्त देह को आर्यजन आधा जलाते हैं म्लेच्छ जन आधा दफनाते हैं। बीसवें प्रस्ताव का नाम कुछ नहीं है। इसका नाम "अङ्गदा दकथाया विंश प्रस्ताव" है। इसमें १५६ श्लोक हैं। अङ्गद गुरु बनते हैं। अङ्गद के बाद अमरदास गुरु होते हैं। फिर अमरदास के तीसरे पुत्र अर्जुन गुरु होते हैं। इसके बाद हरगोविन्द गुरु बनते हैं। फिर इनके पुत्र हरराय गुरुका भार सम्भालते हैं। इक्कीसवें प्रस्ताव का नाम "अङ्गदादिकथायां एकविंश प्रस्ताव" है। इसमें ७४० श्लोक हैं। शाँहजहाँ के पुत्र दारासकूह से हरिराय की मैत्री हुई। परन्तु औरङ्गजेब दारा को मार कर हरिराय से युद्ध करता है। हरिराय के बाद हरिकृष्ण गुरु हुए। उनके बाद शिष्यों ने तेगबहादुर को गुरु बनाया जो काशी होते हुए पाटलिपुत्र गये जहाँ गुरुगोविन्द का जन्म हुआ। गोविन्द ने चण्डिका से खड्ग प्राप्त किये तथा द्वारका दास से केश और शस्त्र ग्रहण किये। फिर युद्ध में किसी यवन ने उनके पेट में छूरा भोंक दिया जिससे उनकी मृत्यु हुई। मरते समय उन्होंने 'ग्रन्थसाहिब" (आदि ग्रन्थ) को ही गुरु माना।

प्रस्तावों क साराश सक्षेप में प्रस्तुत करने के बाद महाकाव्य के वर्णनीय विषयों का प्रस्ताव क्रम से संक्षेप में सारांश आपके समक्ष उपस्थित किया जाता है। नानक-दर्शन का

परिचय इस महाकाव्य के निम्नलिखित अंशों से पूर्णत प्राप्त हो जाता है।

क० ६५|१ से ६६|१ तक
ख० ७६|२ से ७९|२ "
ग० ६४|६ से ६१|८ "
घ० १३०|६ से १४४|६ "
ङ० ११८|७ से १२८|७ "
च० ३५|८ से ३८|८ "
छ० ५०|८ से ६६|८ "
ज० ७१|१७ से १०४|१७ "
झ० ६०|१८ से ६८|१८ "
ञ० १०७|१८ से १२३|१८ "
ट० १२६|१८ से १३२|१८ "

यहीं नानक दर्शन में आर्य और म्लेच्छ की एकता का प्रतिपादन कवि ने मान-नानक संवाद ६०|१८ से ६८|१८ तथा माल नानक वार्ता १०७|१८ से १२३|१८ तक किया है। नानक की दृष्टि में एकही हरि विभिन्न नामों से पूजित होते हैं। ईश्वर की कोई जाति नहीं। मायामय शरीर से मानव त्रैवर्णिक, तुरुष्क और मुग्कस होते हैं।

इसके बाद इस महाकाव्य में नानककृत विष्णुस्तव एवं शिवस्तुति है जिसमें भक्ति भाव और कान्तात्मकता का पूर्ण सामञ्जस्य है। विष्णुस्तव ४ हैं —५२|१ से, १३४|११ से, १५७|१९ से तथा ८०|१४ से। इसमें सगुण और निर्गुण दोनों ही रूप वर्णित हैं। शिवस्तुति ४।१५ से १०।१५ तक है। इसके बाद वैकुण्ठवासी भगवान् का नानक के प्रति जो उपदेश है वही नानक के जीवन का पाथेय है। १३।१८ से ७४।१४ तक भगवान् ने नानक को उदास नामक सन्यास को जगत् में प्रचारित करने के लिये जो उपदेश दिया है वह सभी के लिये सुतरां ग्राह्य है।

"उदासीन समस्तेषु मतेषु ब्रह्मविद्यया
उदास नाम सन्यासं तस्मादङ्ग प्रवर्तय ॥
न जटासु न मुण्डत्वे न विभूतौ न चन्दने
दिगम्बरत्वे वसने माग्रह स्यादुदासिनाम्" ॥

सइका विशद वर्णन संस्कृत भूमिका में द्रष्टव्य है।

इस प्रकार उपदेश प्राप्तकर नानक ने सिख धर्म का सृजन किया तथा उपदेश दिया। इसे सिख धर्म इसलिये कहा जाता है कि स्वयं नानक ने अपने को ईश्वर का शिष्य कहा और ईश्वर को 'वाहुगुरु' कहा। फिर १० वें गुरु तक यह गुरुशिष्यव्यवहार चला। आज सिख लोग दशमगुरु की आज्ञा से "गुरुग्रन्थसाहिब" को ही गुरु मानते हैं और अपने को शिष्य समझते हैं। पहले इस पुनीत ग्रन्थ का नाम 'ग्रन्थसाहिब' था पर जब इसे गुरु बनाया गया तो "गुरुग्रन्थसाहिब" नाम हुआ। इसी हेतु यह सिख धर्म है क्योंकि इसमें गुरु वचनों को मानकर चलते रहना तथा सीखते रहना सिखों का काम होता है। अतः सभी सिखों में शिष्यत्व है तथा गुरु है "गुरुग्रन्थ" तथा ईश्वर है "वाहगुरु"। प्रो० पिकनाट की दृष्टि में नानकमत मानव मात्र का परस्पर भ्रातृ भाव है क्योंकि वही ईश्वरी एकता है। नानक ईश्वर को निरवैर, निरभव, तथा अकालमूरति कहते हैं। इस तरह के ईश्वर की सत्ता को मानने वाले सिखधर्म के छ सम्प्रदाय है उदासी, निर्मल, नामधारी सुथराशाही, सेवापन्थी और अकाली। इनका विशद वर्णन सम्कृत की भूमिका में देखें।

ये मत 'गुरुग्रन्थसाहिब' के हिसाब से चलते हैं और प्रचारित होते हैं। इस गुरुग्रन्थ में ३८८ सबद् ( शब्द ) है, १५५७५ छन्द पद हैं —जिनमें २९४६ नानक ६१, ५७ अङ्गद देव का, २५२२ अमरदास का, १७३० रामदास का, ६२०४ अर्जुनदेव का, १६६ तेग बहादुर का। तेग बहादुर का अन्तिम पद गुरुगोविन्द का माना जाता है। बाँकी हर गोविन्द, हर राय तथा हरिकृष्ण ने पद नहीं बनाया। इस पदों के अतिरिक्त अन्य कोई ३६ सन्तों के पद इस पुनीत ग्रन्थ में है। इसका विवरण संस्कृत भूमिका में स्पष्ट प्रतिपादित है। इन पदों के लिये पूर्वी अपभ्रंश, सन्तवाणी, पञ्जाबी, अपभ्रंश मराठी, कुछ अरबिक तथा कुछ परसियन, हिन्दी, लेहन्दा एवं सिन्धी भाषायें व्यवहृत हैं।

इस प्रकार अपने मत में उन्होंने जिन तत्वों का प्रतिपादन किया है वे हैं परमात्मा, मूलमन्त्र एव बीजमन्त्र, सृष्टि कर्ता, हउमें ( अहङ्कार ) माया आत्मा, जीव, मन, हरिप्राप्ति पथ, सद्गुरु, गुरु, सतसङ्गति, सबद् ( शब्द ), नाम और बन। नानक के मत में ईश्वर ही सृष्टि करता है जिसे पुरुष कहा गया है। यह पुरुष शरीरधारी पुरुष से भिन्न है, जिसे आदि पुरुष, सत्पुरुष, कर्तापुरुष, अकालपुरुष या निरञ्जनपुरुष कहते हैं। आदिग्रन्थ

( गुरुग्रन्थ साहिब ) का प्रथम पद जिसका अनेक बार इस ग्रन्थ में उल्लेख है, मूलमन्त्र है—

"इक ओंकार सतिनामु करतापुरखु निरभउ निरवैरु
अकालमूरति अजूनी सैभं गुरप्रसाद" ॥

मूलमंत्र ( मङ्गलाचरण ) "गुरुग्रन्थसाहिब"—

बीजमन्त्र "वाहगुरु" पद को कहते हैं। इस धर्म में शब्द का बड़ा मोल है। शब्द ( सबद् ) के सहारे ही कोई "वाहगुरु" का अवलोकन हो पाता है। इसे ही नाम भी कहा गया है। मूलमंत्र में भी "इक ओंकार सतनाम" शब्द आया है। इन सभी तत्त्वों की व्याख्या संस्कृत की भूमिका में कर दी गई है।

जप का सर्वाधिक महत्त्व सिख धर्म में है। जप दो प्रकार के हैं लिवजप तथा अजपाजप। पहले लिवजप से जगदीश के नाम को जपा जाता है तथा प्रथम सिद्धि को प्राप्त कर जगदीश की कृपा का पात्र बनना होता है। इसके बाद अजपाजप द्वारा परोक्ष विष्णु का प्रत्यक्ष अवलोकन किया जाता है। जब अज्ञानावस्था में भी इस ( सुषुम्ना में स्थित शम्भु ) "सोऽहं" मन्त्र का अनवरत बिना प्रयत्न से जप करता रहता है तब उसे अजपाजप कहते हैं। देखिये ना० च० ६।१३, ११।१३, तथा १५।१३। यही बात गुरु अर्जुन ने गौरी माला में भी बताई है।

नानक के मत में सिद्धि दो प्रकार से प्राप्त होती है ज्ञान मार्ग तथा भक्तिमार्ग से। निर्गुण रूप ईश का ज्ञानमार्ग से तथा सगुणरूप ईश्वर का भक्तिमार्ग से प्रत्यक्ष दर्शन होता है। ज्ञानमार्ग में राजयोग तथा अजपाजप का विधान है। इसका वर्णन इस महाकाव्य में २२।१३ तथा २३।१३ में किया गया है। इनमें ज्ञानमार्ग कठिन है परन्तु भक्तिमार्ग से भक्त प्रमाश्रुपुलकित होकर भक्तच्छन्दानुवर्ती मुकुन्द का पद बड़ी सरलता से प्राप्त करते हैं।

इस प्रकार परमपद को प्राप्तकरने के लिये नानक ने उदासिमत का प्रवर्तन किया। उत् अर्थात् विश्वप्रपञ्च से विरक्त आसीन अर्थात् उपविष्ट त्यागी उदासी कहलाते हैं। इसको मानने वाले नानकशाही साधु का ही भेद है। उदासियों का विश्वास है कि इसका उद्गम "ऊँकार" से हुआ। उसके ७३ वीं वंशपरम्परा में श्रीचन्द्रने (नानक पुत्रने) इसे व्यवस्थित किया। तब उसके १६ वीं वंशपरम्परा में १७६२-१८६२ ई० के बीच वनखंडी जी ने साधु

वेला ( सिन्ध, सक्खर ) में इसकी स्थापना की । उनकी ४ थी पीढ़ी में गणेशदास जी ने १६४६ ई० में इसकी स्थापना काशी में की। विवरण के लिये संस्कृत भूमिका देखें।

इन कुछ बातों के अतिरिक्त इस महाकाव्य में नानक के साथ गोरखनाथ तथा उनके शिष्य के वार्तावेषय को संक्षेप में रख देना अनावश्यक प्रतीत नहीं होता ।

प्रस्ताव १० में श्लोक सं० ७६—१२५ तक मत्स्येन्द्रनाथ के साथ शरीरोत्पत्ति ( योगवपु ) की चर्चा ।

" ११ " २ २२,७७-८६ तक भर्तृहरि से योग और समाधि विषय पर चर्चा ।

" ११ " ६६-७५ गोपीचन्द से कापालादि मत पर ।

" ११ " ४६-५६ कनीफा से ईश्वर सिद्धि पर ।

" ११ " ५८-६५ कनीफा से गुरु गरिमा आदि पर ।

" ११ " ६० १०४ भूतवा से चार्वाक मत पर ।

" ११ " १०६-१२० लहुरीया से बौद्ध मत पर ।

" ११ " १२३-१३६ कङ्करनाथ से भक्ति पर ।

प्रस्ताव १२ में श्लोक सं० २ १० सङ्गर से विविध वस्तु पर ।

" १२ " १०-४० कङ्करनाथ से वैराग्य पर ।

" १२ " ४३-५१ शम्भुनाथ से प्राभाकर मत पर ।

" १२ " ११७ ११९ तथा १५३-१७७ तक गोरखनाथ से

" १२ " १२० १३८ कथरि से फिर उमनाथ, चगर तथा प्राणनाथ से विविध चर्चा

यह सम्वाद मणिशैल (सुमेरु) पर हुआ। नानक के उत्तर से सभी सन्तुष्ट हुए तथा नानक प्रसन्नचित्त भुवर्लोक गये। इसमें श्लोक सं० १२६।१२ में ९ नाथों के नाम हैं। १६०।१२ में ६ यतियों के नाम तथा १६३।१२ से २०७।१२ तक ८४ सिद्धों के नाम हैं। इसी प्रस्ताव में चपक धीधु तथा मैरवीचक्र का वर्णन है श्लोक ७४।१२ से ७८।१२ तक। इस प्रकार प्रस्ताव १०, ११, १२ में बड़े ही रोचक ढंग से योग, हठयोग, ज्ञान, वैराग्य, भक्ति आदि की चर्चा की गई है।

इनके अतिरिक्त इस महाकाव्य में उन स्थानों के नाम आपके समक्ष आते हैं जहां गुरु ने यात्रा की थी। इन स्थानों की सख्या ५३ है। संस्कृत भूमिका में ये उद्धरण के साथ वर्णित हैं। फिर इस महाकाय में व्यक्तिवाचक सज्ञापद जितने आए हैं उनकी संख्या १०० हैं। ये भी सस्कृत की भूमिका में यथाविहित निर्दिष्ट हैं।

नानक के कुल २५ शिष्य हुए। इनका नामानुसार वर्णन संस्कृत की भूमिका में कर दिया गया है। इन शिष्यों में सर्वप्रिय एव मर्मश्रेष्ठ शिष्य अङ्गद हुए। इसी हेतु ये शिष्यों के दूसरे गुरु भी हुए। नानक ने इनकी भक्ति को देखकर इनकी ४ कठिन परीक्षायें की जिनमें अङ्गद सफल हुए। अत. इन्हीं को अपनी गद्दी भी दी। इन ४ परीक्षाओं का उल्लेख प्रस्ताव १६ में किया गया है। देखिये सस्कृत भूमिका। गुरुनानक जब बहुत प्रसन्न हुए तो इनका नामकरण उन्होंने अङ्गद किया। माता-पिता ने इन्हें "लहना" नाम रखा था। परन्तु लहना की इसकी सेवा और परीक्षा से प्रसन्न होकर गुरुनानक ने कहा कि तुम्हारी मुझमें असीम भक्ति है। तुम मेरे सर्व प्रिय हो। तेरा और मेरा स्वरूप अब एक है। तेरी शरीर रचना मेरे अङ्ग से हुई है अत तू मेरा "अङ्गद" है।

अङ्गद की नानक के प्रति भक्ति के जागरण के प्रसङ्ग में वननिवासिनी ज्वाला देवीकी चर्चा नितान्त अपेक्षित है। गुरुनानक ज्वाला देवी को देखने हर वर्ष आते थे। हजारों नरनारियां भी वहा जाती थीं। इसी सातत्य में अङ्गद भी वहा गये। देखिये ना० च० १७।१ तथा १८।१। यह ज्वाला देवी साधुजन के हेतु हर्ष एव उल्लास प्रदान करती थी तथा कुपथगामियों के हेतु कराल सी थी। यहीं अङ्गद को नानक से उपदेशामृत मिलता है। उपदेश देकर यदृच्छया गुरु चले जाते हैं। अङ्गद खोज करते हुए पट्टर नामक ग्राम आते हैं जहां अङ्गद को खोजते हुए बालसिन्धु भी आते हैं। वहीं बाल सिन्धु अङ्गद सम्वाद होता है और नानक की आज्ञा से बाल अङ्गद को सिखों का दूसरा गुरु बनाते हैं।

यहीं से सिख धर्म में शिष्य का महत्त्व बढ जाता है देखिये ना० च० श्लोक ६४।१, ३६।१६, १५।२०, ३०।२१। सिखों का काम सीखते रहना है। "आदि ग्रन्थ" को गुरु मानकर उसके हिसाब से चलते रहना है। न कि सेवा करना जैसा कि पाई महोदय ने 'टि मोनोग्राफ आफ दि रिलिजियस् सेक्ट्स् एमाङ्स्ट हिन्दूज" में कहा है।

इसके बाद इस महाकाव्य में नानक के सात पूर्वजन्मवृत्तान्त का उल्लेख है जो अपने

में एक उल्लेखनीय हैं। ये भगवान् बुद्ध के जातकों की तरह सिखों के हेतु पुनीत विषय हैं।

इन वृतान्तों का उल्लेख संस्कृत की भूमिका में सोद्धरण द्रष्टव्य है। ये हैं –

(१) फेरुनानक सम्वाद
(२) मीन नानक वृत्तान्त
(३) शुद्धसेन-नानक वृत्तान्त
(४) कमल नयन-नानक वृत्तान्त
(५) कल्याण-शीलसेन-नानक वृत्तान्त
(६) सुखचपल-नानक वृत्तान्त
(७) विमलज्योति नानक वृत्तान्त।

ये वृत्तान्त इस महाकाव्य का धार्मिक मूल्य को अधिक बढ़ाते हैं। इसके साथ ही "जनक ही नानक हुए" इस जनवाद के मूल को भी कवि ने २६।१५ से ४०।१२ तक प्रस्तुत किया है। इस जनवाद का मूल केवल इतना ही है कि त्रेता में जनक और नानक ने तत्वज्ञान की दृष्टि से पूर्ण एकता थी जिससे यह कहा गया है कि जनक ही नानक हुये कलियुग में। इस महाकाव्य के वर्णन के अनुसार जब नानक की जनक से भेंट हुई तब नानक से जनक ने कहा कि हम तुम एक हैं।

"प्रीत्या तव ममामेद तत्वज्ञानदृशाऽपि च।
यन्मूलो जनवादोऽय जनको नानकोऽभवत्॥"

—४०।१५,

इस प्रसंग में एक और बात उल्लेखनीय है कि नानक अपने को "निराकार" क्यों कहते थे ? यह निराकारता उनमें पूर्वजन्म से ही आ रही थी। इनकी जीवनवृत्ति प्रारम्भ से ही उदासीन थी। एकान्त प्रेमी तथा जगत व्यवहार के प्रति उदास होते हुये भी दान देने की प्रवृत्ति में अत्यन्त उदार नानक को निराकार होना स्वाभाविक हा था। इसी हेतु इन्होंने जीवन के प्रारम्भ में ही एक साधु से अपने को निराकार कहा था तथा मर्दन को भी अपनी निराकारता सिद्ध करते हुये कहा था कि —

"द्वापरे निर्द्धापरोऽहं निराकारमचिन्तयम्।
कलौ तत कारणेन तामेव प्रथितिं गतः॥"

इनमें निराकारता पूर्व जन्म से ही चली आ रही थी इसी लिये फेरु ने जब इन्हें वीणा वादन सुनाया तो उससे सबसे पहले 'नानक निराकार' शब्द निकला (देखिये ८५।७)

गुरुनानक का जन्म १५२६ ई० में वैसाख शुक्ल तृतीया को तलवन्डी नामक ग्राम में हुआ। परन्तु आज इनका जन्म दिन कार्तिकी पूर्णिमा को मनाया जाता है। इनके पिता का नाम कालूचन्द्र और माता का नाम तृप्ता था। इनका जन्म वर्णन जनमसाखी नामक ग्रन्थ में विस्तार से किया गया है। ये बचपन से ही संसार के प्रति विरक्त होने लगे थे। सुलक्षणी के साथ विवाह होने पर जब श्रीचन्द्र और लक्ष्मीचन्द्र नामक दो पुत्रों का जन्म हुआ तो उन्होंने घर छोड़ दिया और अनेक स्थानों की यात्रा की। अन्त में कर्तारपुर में रहकर अपने धर्म और मत का प्रचार किया। इनकी ■ रचनायें हैं। जपुजी साहेब, आसादीवार गगन के थाल, सोदरु, रहिरास तथा सोहिला। इन्होंने ६९ वर्ष १० महीना १० दिन की अवस्था में आश्विन शुक्ल दशमी को रावी के तट पर जपुजी साहेब का पाठ करते हुये देहत्याग किया जिस स्थान का नाम "डेरा नानक" है।

इस महाकाव्य के अनुसार जब नानक का जन्म हुआ तो कालूचन्द्र ने ज्योतिषी हरिदयालु को बुलाया। ज्योतिषी की धात्री के अङ्क में बालक को देख रहे थे तो किसी ने कहा "अहो नानक"। हरिदयालु ने इसी नाम को स्वीकार किया तथा इसकी व्याख्या की कि ये ना (पुरुष) अनक (अकरहित दुःख रहित) है। ना + अनक = नानक।

"नास्त्यकं दुःखमेतस्येत्यनको नापरः पुमान्।
इति श्रुत्वा हि विप्रेण तत्क्षणे उदीरितम्॥"

—ना० च० ५३।२

इन्होंने जिस सुमधुर देशी भाषा में उपदेश दिया वह भाषा गुरुमुखी लिपि में लिखी गई है। गुरु, गुरुमुख तथा गुरु नाम का नानक दर्शन में बहुत महत्त्व है। गुरुमुख पवित्रतम वस्तु है क्योंकि नानक का गुरु 'वाह गुरु' ही है। इस महाकाव्य में शास्त्र, गुरु और गोविन्द (ईश) का महत्व अत्यन्त विस्तृत रूप से वर्णित है। नानक की चपाल से वार्ता के प्रसङ्ग में (ना० च० ७४।१६ प्रस्ताव) गुरुमुख का महत्व दृष्टिपथ में आता है। स्वयं नानक ने भी

अपने शिष्यों से गुरुमुख और विमुख के अर्थ को (ना० च० ६११६) में समझाया है। नानक के मत में गुरुमुख ईश्वर कृत है तथा जो इसकी निन्दा करता है वह विमुख है गुरु-शास्त्र हीन है।

"समन्यते गुरुमुख- कृतमीश्वरस्य
तद् गर्हते तु विमुखो गुरुशास्त्रहीन."

इसी दृष्टि से लिपि का नाम गुरुमुखी रखा गया। ऐतिहासिक दृष्टि से यह लिपि शारदा लिपि से निकली है। शारदा लिपि गुप्तकालीन कुटिल लिपि का ही संस्कृत रूप है। कुटिल से शारदा तथा नागरी लिपि निकली है। शारदा से टकारी एवं काश्मीरी लिपि आई। गुरुमुखी टकारी एवं काश्मीरी लिपियों का संयुक्त रूप है। गुरुमुखी के पूर्व पञ्जाबी भाषा लण्डा में लिखी जाती थी। गुरु अङ्गद ने इसे गुरुमुखी में लिखना प्रारम्भ किया। इसी लिये गुरु अङ्गद को इसका निर्माता माना जाता है। गुरुमुखी को पैंती भ कहते हैं क्योंकि इसमें ३५ अक्षर होते हैं।

"बाणी गुरु गुरु है बाणी" "

गु० ग्र० सा० महला ४

ऐतिहासिक महाकाव्य होता हुआ भी यह सभी काव्यगुणों से विभूषित है। इस महाकाव्य में केवल ऐतिहासिकता ही नहीं, वरन् भौगोलिकता भी है।

कवि ने १४वें प्रस्ताव में गुरुनानक के मुँह से भूगोल और खगोल का जो वर्णन प्रस्तुत किया है जिसमें मुख्यतः धरातल, पाताल तथा स्वर्ग का वर्णन किया गया है, यह संस्कृत महाकाव्यों में एक विशिष्ट स्थान रखता है। यह वर्णन ६२।१४ से २७०।१४ तक बड़ी स्पष्टता से प्रस्तुत है। यह वर्णन सामान्यतः प्राकृतिक भौगोलिक वर्णन है। उस जमाने का राजनैतिक भौगोलिक वर्णन इसमें नहीं किया गया है। वस्तुतः संस्कृत के पण्डितों (कवियों) ने जहाँ कहीं भी भौगोलिक वर्णन किया है वह प्राकृतिक ही है। मेघदूत में भी हम प्राकृतिक ही वर्णन पाते हैं। एक लाख योजन। (४लाखमाइल) विस्तृत जम्बूद्वीप के इस वर्णन में धरती को कमल' के आकार के समान कहा गया है।

"लक्षयोजनविस्तारो जम्बूद्वीपोऽयमुच्यते ।
वर्तुलो नववर्षाणि तस्मिन् भिन्नानि पर्वतैः॥

कमलमिव धरातलं वदन्त-
र्ललितमिलावृतमत्र कर्णिकेव ।
कनकगिरिरुपाभितः सुरोच्चै-
र्विलसति योजनलक्षतुङ्गश्रृङ्ग ॥

इस प्रकार तीनों भुवनों के इस वर्णन में कवि ने शास्त्रीय परम्परा के अनुसार भौगोलिक ज्ञान से संस्कृतज्ञों को अवगत कराया है। प्रत्येक वस्तु के वर्णन में कवि ने वहाँ के देवता, वर्ष, पर्वत, नदी, फल, वृक्ष तथा रहन सहन का मार्मिक चित्र प्रस्तुत किया है।

इसके अलावे इसी प्रस्ताव में नरक तथा नरक यातना का शास्त्रीय विवेचन प्रस्तुत किया गया है श्लो० स० २७१।१४ से २७८।१४ तक।

इनमें नरक तथा नरक के विभिन्न २८ नामों की विवेचना की गई है फिर श्लो० २७६।१४ से ३१०।१४ तक नरक यातना का वर्णन प्रस्तुत किया गया है। इस नरक यातना वर्णन का बड़ा ही महत्व है क्योंकि ये वर्णन नानक के मुँह से करवाया गया है। अतः वर्णाश्रम धर्म से प्रमाणित धर्मशास्त्र की तरह नहीं वरन् सकलजन के पाप का दंडरूप है। इसमें अमुक कुकर्म के हेतु अमुक दण्ड का विधान है। देखिये—

'वित्तापत्यकलत्राणि परस्य हरते तु यः'।
तामिस्रे ताडितो याम्यैः स मोहर्मायमान्वति ॥

—२७६।१४

इसके उपरान्त कवि ने पापियों का वर्णन और वर्गीकरण किया है। यह श्लो० ३११।१४ से ३२१।१४ तक प्रस्तुत किया गया है। कर्म के विपाक से धरती पर ३ रूपों में जीव आते हैं। मानवरूप में पशुपक्षीरूप में तथा प्रेतादियोनि में। मनुष्य के रूप में बड़े पाप करने वाले महापातकी तथा ब्रह्मराक्षस होते हैं। छोटे पापों का फल जन्मान्तर में हीन जातित्व या मूषक आदि बन जाना होता है। देखिये ३१८।१४ से नानकचन्द्रोदय।

इसके बाद कवि ने गुरुमुख से स्वर्ग का वर्णन और फल सुनाया है। यह ३२२।१४ से ३४१।१४ तक प्रस्तुत किया गया है। देखिये—

"गुरुशुश्रूषकः शिष्यो भार्या पतिपरायणा।
पुत्र पित्रोर्भक्तियुक्त सर्वे स्वर्गनिवासिन" ॥

—३३७।१४

महाकाव्य का लक्षण आदि सभी वर्ण्यमान विषय यहां वर्णित है। प्रायः सभी रसों का उदाहरण इस काव्य में विद्यमान है। परन्तु मुख्य रस शान्त है। शान्तरस प्रधान महाकाव्य अपने में एक विशेष गौरव रखता है। जगत् के प्रति उदास रहने वाले मानक शान्ति की खोज में ही घूमते हुए अन्त में सार को प्राप्त करते हैं। इनका दर्शनात्मक एवं उपदेशात्मक जीवन से ओत प्रोत यह महाकाव्य सरलता से शान्तरस की अवतारणा करता है। किसी के मत से यहां भक्ति भाव का प्राधान्य मानना उचित प्रतीत नहीं होता क्योंकि भक्ति भाव का केवल दो ही प्रस्तावों में उल्लेख है जहां निर्वेदस्थायिभावात्मक शान्त प्रारम्भ से अन्त तक विद्यमान है। इसके अतिरिक्त गौण रुप से शृङ्गारादि के भी उदाहरण यहां उपलब्ध हैं। उदाहरणों के हेतु संस्कृत की भूमिका देखें। इसके अतिरिक्त इसमें प्रसाद गुण का बाहुल्य है परन्तु आनुषङ्गिक रूप से माधुर्य और ओज भी आये हैं। उपनागरिका अथवा वैदर्भी रीति से युक्त यह महाकाव्य इस सुन्दर सर्व जन संवेद्य शैली में लिखा गया है जिसके पढ़ने से पाठक कभी भी अरुचि प्रकट नहीं करते हैं। अलङ्कारों में शब्दालङ्कार का बाहुल्य है। परन्तु अर्थालङ्कारों में भी, उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा अर्थान्तरन्यास का समुचित प्रयोग दृष्टि पथ में आता है। कवि ने ऋतु वर्णन का अच्छा चित्र हमारे सामने रखा है। ऋतुओं में वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा और शीत का सुन्दर वर्णन मिलता है। इस प्रकार यह महाकाव्य सहृदय हृदयों को सर्वथा रसास्वादन कराता है तथा संस्कृत जगत् में एक विशिष्ट योगदान करता है। यह अत्यन्त अर्वाचीन महाकाव्य संस्कृत जगत् की उपयोगिता को बढ़ाता है।

वस्तुतः धन्य हैं पं० देवराज शर्मा जिन्होंने ऐसे महाकाव्य का निर्माण कर हमें उन सूक्तियों का अध्ययन करने का सुअवसर दिया जिन्हें पढ़कर हम कृती हुए कृतार्थ हुए। सहृदय पाठकों से मेरा नम्र निवेदन है कि सम्पादन करने में या भूमिका लिखने में यदि कोई भूल हुई हो तो क्षमा करें। कवि के शब्दों में —

"अकिरदविषमां यो ज्ञानवैराग्यधारां।
स जयति करुणाब्धिर्नानको यःगिवर्यः ॥"

देश्यैः सुबोधमधुरै परमात्मतत्त्वं ।
वाहीकवर्गमपि बोधयताञ्जसैव ॥
द्वैतान्धकारमपनीयत नानकेन ।
सद्दर्शितस्तनुभृतामपवर्गमार्गः ॥

अन्त में सभी पाठकों के कल्याण के लिये "जपु" ( जपुजी साहेब ) से कुछ पद्य प्रस्तुत हैं :—

"आदि सचु जुगादि सचु
है भी सचु नानक होसी भी सचु ।
सोच सोचि न होवई जे सोची लखवार
चुपै चुपि न होवई जे लाई रहा लिवतार" ॥

आपके विनीत
व्रजनाथ झा
सम्पादक एवं संशोधक

तिथि चतुर्थीचन्द्र, भाद्रशुक्ल बुधवार
१६ सितम्बर १६६६ ई०

—:०:—

# आमुखम्

## नानकचन्द्रोदयस्यार्थः

नानको गुरुर्नानको यस्य नाम नानकचन्द्रवर्मा इत्यासीत्। तस्योदय जीवन दर्शनञ्चाधिकृत्य कृत काव्य नानकचन्द्रोदय नाम महाकाव्यमिद रचित वर्तते। अथ च पुनश्चन्द्रशब्दोऽत्र नानकस्य पुत्रद्वय श्रीचन्द्र लक्ष्मीचन्द्रञ्च प्रख्यापयति। इत्थमत्र चन्द्रशब्द श्रीचन्द्रलक्ष्मीचन्द्रप्रतिपादक। इत्थ नानकस्य चन्द्रौ श्रीचन्द्रलक्ष्मीचन्द्रौ तयोरुदयो जन्म तमधिकृत्य कृत काव्य नानकचन्द्रोदयमिति। इदमत्रावधेयमस्ति यत्पुत्रद्वयस्य जन्मन पश्चादेव नानको यतीन्द्रो भूत्वा मक्का मदोना सुवर्णपुर सुमेरु ध्रुवलोक वैकुण्ठ च गतवानासात्। अतएव नानकस्य चन्द्रयोरुदयमधिकृत्य कृत काव्यमित्यर्थं।

अथऽचानान्योऽर्थोऽपि निर्णीयते यथा द्वैतमतस्य गहनान्धकारे इतस्ततोधावमेषु निम्नोन्नतेपु भ्रमेषु पतता सकलजनाना कृते अद्वैतमतप्रवर्तकस्य नानकरूपिणश्चन्द्रस्योदयमधिकृत्य कृत काव्य नानकचन्द्रोदय नाम महाकाव्यम्। तनेतन काले तुरुष्कमुस्कसयोराक्रमणप्रत्याक्रमणाभ्या भारते धर्मस्यासीत्पूर्णाव्यवस्था। बहवश्च तत्र इस्लामधर्मं स्वीकुर्वन्ति स्म। आर्यधर्मेऽपि जातिगतभेदमाश्रित्य बहव सम्प्रदाया नानाविचारप्रचारकाश्च समजायन्त। अव्यवस्थामिमा दर्श दर्श नानको देश्यै (देशभाषया) उदासिमतस्य प्रख्यापन कृतवान्, यस्मिन्नासीज्जातिवर्णकुलगतभिन्नता। उदासिमतमिदमद्वैतमतमेवाधितिष्ठति। यच्च कार्यं रैदासकबीरप्रभृतिभिर्भारतस्य पूर्वोत्तरभागेऽकारि तदेव नानकेन भारतस्य पश्चिमोत्तरभागे सम्पादितमित्यस्ति मेऽयैर्विहितस्य 'गुरुग्रन्थसाहिब' नाम्नो ग्रन्थस्य महिमा। अमुमेव भावमधिकृत्य व्यरचीद् महाकाव्य कविना देवराजेनेत्यवतरति नानकचन्द्रोदयस्य सार्थकताऽक्ष्णो समक्षम्।

## "नानक" इत्यस्यार्थो व्युत्पत्तिश्च

बालकस्य जातकर्मण पश्चादेकदा कालु (पिता) ज्योतिर्विद हरिदयालुमामन्त्रयामास नामकरणार्थम्। धात्री समानिनाय बालम्। कश्चित्र धात्र्यङ्कगत कुमारमवेक्ष्य 'अहो नानक' इति कथितवान्। हरिदयालुस्तदेव नाम स्वीकृतवान् व्याख्या च कृतवान् तस्य नाम्न कालस्य सन्तुष्टये यत् अयम् अनघ' (नास्ति

१. नाम्यक दुःखमेतस्येत्यनको नापर पुमान्
इति बुध्वा हि विप्रेण तत्त्वज्ञेन तदोरितम्। —नानकचन्द्रोदय-५३।२

अकम् एतस्य) नापर कश्चित् । तथाहि न+अनकः=नानकः । अकशब्दस्य दुःख-मर्थः । तथाहि दुःखरहितोऽयं नान्यः कश्चिदिति । अथवा अय हि ना अर्थात् पुरुष अनको वर्तत इति ।

## "सिख" इति शब्दस्यार्थो महत्त्वञ्च

सिखशब्द सिक्ख शब्दो वा [1]शिष्यशब्दान्निष्पन्नः यत्र नानकप्रवर्तिता-नुशासनेन शिक्षण शिक्षाप्रदानं च जायेते । कैश्चित् शिक्षधातोरपि सिखशब्दो निष्पा-द्यते । श्रीपाई—[2]महोदयस्तु सेवकशब्दात् सिखशब्दं निष्पादितवान् । अर्थेऽस्मिन् "सिख" पदभाजः कार्याणि गुरोः सेवाकरणं भवन्ति । परन्तु केवलं सेवाकरणमेव सिखाणां कार्यं नैव भवतीति दृष्ट्या, व्याकरणदृष्ट्या, नानकदर्शनदृष्ट्या च उक्तोऽर्थो न समीचीन । शिष्यशब्दोऽयं बहुधा [3]महाकाव्येऽत्र प्रदर्शितोऽस्ति ।

इत्थं यो धर्मो गुरुशिष्यपरम्परया गुरुनानकाद् गुरुगोविन्दं यावत्सनाया-तस्तथा तदनु यो धर्मस्तद्धर्मानुयायिभि. सर्वैर्गुरुगोविन्दस्याज्ञया "ग्रन्थसाहिब" नामक ग्रन्थमेव गुरु मत्वाऽमज्यत स एव शिखधर्म इति कथ्यते । धर्मेऽस्मिन् गुरोर्नानकस्य त उपदेशाः दृष्टिपथमवतरन्ति यैर्लोकैर्दासिमतेन 'वाहगुरु' पदभाजः परमेश्वरस्योपासना कर्त्तव्या भवति ॥

## "गुरुमुख" इत्यस्यार्थो महत्त्वञ्च

यत्र नानको [4]'देश्यैर्दासिमतस्य'[5] प्रख्यापनं कृतवान तत्रत्याया लिपेर्नाम 'गुरुमुखी' इति वर्तते । नानकस्य धर्मोपदेशे सर्वत्रैव गुरोर्महत्त्वं प्रदर्शितं वर्तते । गुरुहीनः शास्त्रहीनश्च नरो गर्ह्यत एव सदा । इत्थं प्रस्तावदत्र गुरुमुख इति विषये नानकस्य जलालेन सह वार्ताकरणप्रसङ्गे महाकाव्यस्यास्यैकोनविंशतिप्रस्तावे चर्चितास्ति चर्चा कविना ।

---

१. 'शासु अनुशिष्टौ' इत्यस्माद्धातोः क्यप् प्रत्यये कृते शिष्यशब्द ।
२. "दि मोनोग्राफ आफ दि रिलिजियस् सेक्ट्स् एमङ्स्ट हिन्दूज्"
३. क. शिष्य स्वकीय स उवाच मानव ६।४।१
ख. यदि नानकशाहस्य वन्दकस्त्व तदा मम ।
शिष्यो भवेति तेनोक्त शिष्यता स उपागत ॥
ग. शिष्यंदशोपंवरिवस्यमानश्चिरं यत्नशोऽमरदासनामा । १५।२०
घ. शिष्यान् विपद्मानागत्य यवनो यनिरत्तवान् । ३०।२१
४. देशभाषया ।
५. सिक्खमतस्य ।
६. गुरुग्रन्थसाहिब ।

एकदा गुरुर्नानको मार्गे सैन्धवनामकं जलालशिष्यमुपसि स्नान्तं दृष्ट्वा तं गुरुविषये गुरुमुखविषये भुवनानां भेदविषये च प्रश्नानपृच्छत्। शिष्यः सैन्धवः स्वगुरुं गत्वाह सर्वां तत्रजातां कथाम्। जलालस्तदा मक्कार्थं प्रस्थानमकरोज्ज्ञातुमेतम्। मार्गे स बलाबलनाम्नि वने तत्रत्यसाधुभ्यो गुरोरीश्वरस्य च महिमानं ज्ञात्वा तैरपि नानकमहत्त्वं श्रुत्वा समागतः पुनः स्वाश्रमम्। तत्रागत्य जलालो वर्णयन्नानकमहत्त्वमाह स्म तं यद् "गुरुमुख"[1] ईश्वरकृत एव वर्तते। यश्चैनं गर्हते स तु विमुख गुरुशास्त्रहीनश्च। इदं श्रुत्वा नानकोऽपि जलालमाह यद् "गुरुमुखः स एव यो गुरुतो विदित्वा[2] तदीयं देवमभिनन्दतीति। अथ च यः शास्त्रं गुरुं च विरहय्य तस्य निन्दां करोति स विमुख इति।

## गुरुमुखी लिपिः

विश्वसन्ति केचिद् यद् गुरुमुखीलिपिर्गुरुणाङ्गदेन निर्मितासि। परमिदमैतिहासिकं सत्यं न प्रतिभाति। गुरुमुखीलिपेः ३५ अक्षराणि प्राचीनान्यभारतीयभाषाणामक्षराणीव पुरातनानि सन्ति। लिपिरसौ तदानीन्तनप्रचलितशारदालिपिरेव। शारदालिपिस्तु गुप्तलिपेर्विकसितलिपिः कल्पित[3]—( कुटिल ) लिपिरेव। ततः कुटिललिपितो नागरी शारदा च प्रसूता। शारदातः टाकरी कश्मीरी च लिपिः प्रावर्तत। ततस्तयोरनयोर्मेलनाद् गुरुमुखी प्रावर्तत। गुरुमुखात्प्राक् पञ्जाबीभाषा लण्डालिप्यां प्रालिख्यत। परन्तु गुरुरङ्गदो लंडालिपिं विहाय गुरुमुखलिपिं प्रयुक्तवान्। संस्कृतं विहाय गुरुरङ्गदः पञ्जाबीबौद्धिकजीवनस्य पुनर्जागरणं कर्तुं शारदालिपिं प्रयुक्तवान्। इतरे तस्य शिष्याश्च गुरुमुखादिद् श्रुतवन्त। अत एव लिपिममुं गुरुमुखीलिपिरितिनाम्नाऽव्यवहरन्त। लिपेरमुष्य प्रारम्भस्तु गुरुनानकादपि पूर्वमेव समजायत। लिपिरसौ 'पैंती' इति नाम्नापि व्यवह्रियते। यतोऽत्र ( पैंतीस = ३५ ) पञ्चत्रिंशदक्षराणि सन्ति।

---

१. संमन्यते गुरुमुखः कृतमीश्वरस्य
   तद्गर्हते तु विमुखो गुरुशास्त्रहीनः।    —नानक च०—७४।१९

२ ऊचे गुरुर्गुरुमुखो गुरुतो विदित्वा
   देवं तदीयमभिनन्दति सत्कृत्यम्।
   शास्त्रं गुरुं च विरहय्य निजेच्छयैव
   निन्दां करोति विमुखश्चरितेषु तस्य॥    —नानक च०—६१।१६

३. अक्षरकौटिल्यादसौ कुटिललिपिः।

४. गुरमुख नाद, गुरमुख वेद गुरमुख रहिआ समाई, गुरु ईसरु गोरखु बरमा गुरु पारबती माई
   ×    ×    ×
   गुरा एक देहि बुझाई    —गु० प० सा०

सिक्खधर्मानुयायिन कथयन्ति यत्तेषां धर्मे 'गुरु' इति शब्दस्य सर्वाधिक महत्त्व वर्तते। धर्मस्यास्य प्रवर्तको नानकः ईश्वरं गुरुरूप मन्यमानो व्यवहृतवान् 'वाह गुरु' इति नाम्ना जगदीशम्। अतएव तत्र गुरुपरम्परा वर्तते। दशसंख्याकाश्च गुरवस्तत्र सन्ति। परन्तु गुरुगोविन्दसिंहः गुरुग्रन्थसाहिबनामकं ग्रन्थमेव गुरुपदेनोद्घोषितवान्। तदनु शिष्या पुस्तकमेव गुरुरूपममन्यन्त। अतएव लिपिरपि गुरुमुखीलिपिरभूत्।

## गुरोर्महत्त्वम्

गुरुरामदासो गुरोर्महिमानं स्वकीयरचनाया निम्नलिखितरूपेणावेदयति।

[1]गुरुर्भवसागरस्य पोत, केवट, पत्र च। गुरुं विना न याति किंचिदपि कार्यताम्।

[2] न केवलमेतदेवापि तु गुरुणा विना आत्मिकानन्दमपि न प्राप्यते। अनयैव भावनया मानवीयगुरोरभावेऽपि गुरुग्रन्थसाहिबनामको ग्रन्थ एव गुरुरभूत् शिष्याणाम्।

[3] गुरुरेव वाणी वाणी एव गुरु। या वाचमुच्चरति गुरुस्तां यद्यनुसरति शिष्यः सदा सा वाणी प्रत्यक्षरूपेण मुक्तिं ददाति। गुरु मानवीयनेत्रेषु ज्ञानरूपाञ्जनेन रञ्जयति। अतएवाज्ञानान्धकारो नश्यति।

[4] हरे कृपा (गुरोः) गृहीतैव सज्जनेन सङ्गो जायते। कबीरस्य नासीत् कश्चिदपि मानवगुरु। परन्तु स स्वरचनायां गुरोर्महिमानमगायत्।

---

१. गुरु जहाज खेवट गुरु गुरु बिन तरिया न कोई।
गुरुप्रसाद प्रभु पाइये गुरु बिन मुक्त न होई॥

—गु० ग्र० सा० सवये महले ४

२. गुरु बिन ज्ञान न होवई न सुख वसै मनि आई।
नानक नाम विहूनो मनमुखी जासनि जनमु गवाई॥

—गु. ग्र. सा. महला ४

३. वाणी गुरु, गुरु है वाणी विच वाणी अम्रित सारे।
गुरु वाणी कहै सेवकु जनु माने परतखि गुरु निसतारे॥

—गु. ग्र. सा. नटमहला ४

४. गियानु अजनु गुरदीया अगिआन अंधेर विनासु।
हरि किरपा ते सत भेटिया नानक मन परगासि॥

—गु. ग्र. सा गुउडी, सुखमनी

[1] तस्यानुसार 'सतगुरो' महिमाऽसीम । स च गुरुरुन्मीलयति मम ( भत्र ) नेत्रे । परन्तु कबीर शिष्यस्यापि सार्थकता प्रतिपादयति । यद्ययोग्य शिष्य तदा गुरु किं करिष्यति ? अन्धो यद्यन्ध प्रदर्शयति मार्ग [2]तदा तावुभावपि गर्ते पतिष्येते एव । गुरुरेव गोविन्द शिष्य कथयति । सन्तसाहित्ये[3] यत्र तत्र गुरुशब्दस्यानेके पर्याया समक्षमायान्ति । 'सिकलीगर, साहु, सुनार, चन्दन, चिन्तामणि, मृगो, वैद्य हस, पारिख इति । [4]नानकोपि बारम्बार गुरोर्महिमान गायति । नानको गुरु नत्वा जीवस्य जगतश्च नाशस्य रहस्य ज्ञातुमचेष्टत । तथैव कबीरो[4]पि "सतगुरु" नत्वाऽकरोत् । "गुरुदेव बिना नहि सद्गति होई गुरुगोविन्द बतायें" । सुन्दरदासोऽपि गुरोर्महिमान गायन् गुरवे [6]श्रेयो ददाति । नामदेवोऽपि तथैव [7]गुरु सर्वस्व मन्यते । योग्यशिष्यो यदा योग्य गुरु प्राप्नोति तदा तस्य सर्वा समस्या सुतरा शमयन्त्येव । स एवास्ति गुरौ अर्जुनदेवस्य विचार । गुरोरुपदेश श्रुत्वा मनुष्य परमब्रह्मण सामीप्येन साक्षात्पश्यति । गुरुतेगबहादुर कथयति यत् जन गुरु बिना 'निगुरा' इति पदेन सम्बुद्ध्यते । मुक्तस्य नास्ति राम-रहीमयोर्भेदज्ञानम् ।

"काम क्रोध बिह परसै ना दिन तिह घर ब्रह्मनिवासा
गुरु किरपा जिह नर कथ कीनी तिह इह जुगति पछानी" ।
—म० म० सा०

---

१. (i) सन्तो भक्ति सतोगुरु आनी —कबीर वचनावली
(ii) सतगुरु की महिमा अनन्त अनन्त किया उपगार ।
लोचन अनन्त उघारिया, अनन्त दिखावण हार ॥ —कबीर ग्रन्थावली
२ जाका गुरु भी अधला चेला खरा निरन्ध ।
अधे अधा ठेलिया दुन्यू कूप पडन्त ॥ —क ग्र पद १५
३. हिन्दी मे निर्गुण सम्प्रदाय—पीताम्बरदत्त बडथवाल
४. (i) बलिहारी गुर आपणों द्यौहारी के बार ।
जिनि मानिष तें देवता करत न लागी बार ॥ —गु ग्र. सा महला १
(ii) सतिगुर मिलिया मारगु दिखाइया
जगतपिता मेरे मन भाइया गु ग्र सा
५ सतगुरु की महिमा अनन्त, अनन्त किया उपगार ।
लोचन अनन्त उघाडिया अनत दिखावनहार ॥ क. ग्रन्थावली
६. गुरु के प्रसादि बुद्धि उत्तम दसा को ग्रहै
गुरु के प्रसाद भवदुख बिसारिये —सुन्दरदास ग्रन्थावली
७. सुकिरत मनसा गुर उपदेसे, जागत ही मनमाना ॥ —नामदेव

सन्तसम्प्रदाये गुरुः सर्वश्रेष्ठः ।

सन्तचरणदासस्तु कथयति यद् यदि शिष्य गुरोर्वस्त्रमपि गृह्णाति तदा तेन तद्वस्त्रं[1] शिरसि धारणीयम् ।

सहजोबाई महोदया तु गुरुम् ईश्वरादप्यधिकं मन्यते। तस्या मते रामस्तु[2] कदाचित् त्याज्योऽपि गुरुस्तु नैवेति । गुरु हरेश्चतरः । हरिस्तु पञ्चचौरैः सह शरीरं निर्ममौ गुरुस्तु तेभ्यो मुक्तिं ददातीति गुरोरस्ति बृहद् वैशिष्ट्यम् ।

## "निराकार" इति शब्दस्यार्थः : : नानकस्य निराकारता

आ शैशवादेव नानकः सांसारिकविषयेभ्य स्वात्मानं मुञ्चन्निवावतरति लोचनपथमस्माकम् । प्रारम्भत एवास्य दानेषु व्यसनं साधुजनपूजनं सत्सङ्गतिः विषयाभिलाषशून्यता च दृष्टिपथमायान्ति । अतोऽयं स्वात्मानं निराकारं मन्यते । कदाचिद्वनवासमित्रेण मर्दनेन पृष्टो जगाद नानको यत् त्रेतायां स जनकस्यासीद् भृत्यः । तस्य सहवासेन सजाता तस्य हृदि निराकारस्य भावना । तदनु द्वापरे निर्द्वापरोऽसौ (एकाकी ब्रह्मणो निराकारत्वमचिन्तयत् । कलौ तत पश्चात्केनचित्कारणेन जन्म गृहीत्वा तामेव प्रथिति गत इति । नानकस्य विवाहसमये एकदा राजा धनरानः, तस्य पार्षदाः अनेके वरपक्षीया कन्यापक्षीयाश्च यदा तत्रासन्, नानकमपृच्छन्किं तव नाम सौम्येति ? नानकोऽब्रवीत् 'नानको निराकार'[4] इति । इति श्रुत्वा बहवो म्लेच्छास्तद्विषये हास्यं चक्रुः । विषयमिदं हास्यास्पदं मन्यमानो जयरामः पारसी-

---

१. जो कह गुरका वसतर पावै
हिये लगाय धूमि इग छवावै
गुर देश का मानव आवै
दे परिकरमा शीश नवावै ॥

—सन्त सुधासार–चरणदास

२. राम तजूँ पर गुरु न बिसारूँ
गुरु के सम हरि को नहीं निहारूँ
हरि ने पाच चोर दिये साथा
गुरु ने लई छुटाय अनाथा —सन्त सुधासार–सहजो बाई

३. द्वापरे निर्द्वापरोऽहं निराकारमचिन्तयम् ।
कलौ जातः कारणेन तामेव प्रथितिं गतः ॥ —नानक चन्द्र०

४. एकदा वने वीणा वादयतो केरोर्वीणायाः "नानक निराकार" इति ध्वनिरभूदित्यप्यत्र प्रसङ्गे ज्ञेयमस्ति ।

कैर्वचनैराह स्म तत्रत्यान् यत् जगतः सर्वाणि वस्तूनि ब्रह्मणो मायामात्राणि ज्ञात्वा स्वात्मानं भिन्नमप्यभिन्नं मन्यमानोऽयं स्व निराकारपदेन सम्बोधितवान् परन्त्वाहारे 'नामरूपे चास्य चैतन्यमस्त्येवेति।

## ज्वाला

महाकाव्येऽत्र ज्वालायाः (ज्वालादेव्याः) महन्महत्त्वं वर्तते। प्रत्यब्दं ज्वालामिमां द्रष्टुमागच्छन्ति स्म शतशो जना जनपदाद् ग्रामात् ग्रामस्य दूरेण वा। इय हि जड़ताविध्वंसिनी देवता[2] सुपथेन गच्छतां जनानां कृते हर्षमुल्लासयति स्म कुपथेन गच्छतां कृते कालव्यालालिमालेव कराला प्रतीयते स्म। गुरुर्नानकोपीमां द्रष्टुमायाति स्म।

एकदाऽङ्गदोपि ज्वालां द्रष्टुं तत्रागात्। तत्र वने विरक्तवरस्य नानकस्य विषये श्रुत्वा सोऽन्वेसरद्यतीन्द्रम्। यतीन्द्रस्तं तस्यान्वयनामान्यपृच्छत्। स आसीन्नीचकुलोत्पन्नइत्यङ्गदोऽभ्यधात्। तच्छ्रुत्वा यतीन्द्रस्तस्य शङ्काकलङ्कं शोधितवान्। येनाङ्गदो नाचिरात्तस्य शिष्यतां गतः। गुरुरपि तस्योपचारैर्विचारैराचारैश्च नितरां तुष्टः प्रसन्नश्च जातः। अतएव नानकः स्वदेहत्यागानन्तरमङ्गदमेवाचार्यपदे नियुक्तवान्।

---

१. चैतन्य हि गुणक्रियाकृतिपरिच्छेदैरनास्कन्दित
सत्य दृश्यमिद जगद्बहुविध तन्मायया कल्पितम्।
जीवो ज्ञानदृशा तदेव न परो ज्ञानी जनो लीलया
कुर्वन्नस्यलिलोद्यम ■ मनुते भेद स्वतो ब्रह्मण ॥ —नानक च० ८०।४

तन्निश्चित्य निराकारो नानकः कथितोमुना।
आहार्ये नामरूपे हि चैतन्य तन्निराकृति।
—नानक च० ८५।४

२. ज्वाला द्रष्टुमगादगाधजडताविध्वंसिनी देवताम्
आ ब्रह्म प्राणिपर्यन्तमखिलमितियत्प्रोतमेवेहतेत्र।
धीनस्मार्तप्रसिद्धप्रवचनमनसा हर्षमुल्लासयन्ती
कालव्यालालिमाला कुपथगतधिया दृश्यते सा कराला ॥
—नानक च० १७।१

३. ज्वालां विलोकितुकाम उपगतोऽङ्ग
श्रुत्वा विरक्तवरमन्वसर यतीन्द्रम्।
पृष्टोऽन्वया धमिनमन्वयनामनी स्वे
शङ्काकलङ्कमथ शोधितवान् गुरुर्मे ॥
नानक च० १८।१

बालसिन्धुरमुमेव वृत्तान्तं गुरोराज्ञां चाङ्गदं कथयितुमागतवान्। श्राधं श्रावमिदं मदृन्महः [1]कृतार्थो जातोऽङ्गदः।

## देवराज शर्मा : : महाकाव्यस्यास्य कविः

दशमो गुरुर्गुरुगोविन्दसिंहः १६६६ ई० तः १७०८ ई० पर्यन्तं सिक्खाणां गुरुत्वमुवाह। अवरङ्गजेवस्य पुत्रो बहादुरशाहो गुरुगोविन्दसिंहस्य परां भक्तिमाचरत्। यत्रावरङ्गजीवो गुरुगोविन्दान्नितान्त द्रुह्यति स्म तत्र बहादुरशाहेनासौ गुरुरत्यन्तमाद्रियते स्म। तस्मिन्नेव समये गुरोर्नानकस्यान्यतमः शिष्यो गुरुद्वारकादासनामोदासिमतमावहन्नागपुरप्रान्ते निवसति स्म। स चासौ वैष्णवः सार्धशतद्वयीसमवयाः मन्त्रसानधं[1] समासादितवानासीत्। तस्याभूवन्ननेके शिष्या येषु गङ्गारामो देवराजश्चान्यतमावभूताम्।

एकदा राजा भागमल्ल आह स्म गङ्गारामं नानकस्य कथा कथयितुम्। गङ्गारामो[1] नरपतिं त गुरोर्नानकस्य देहत्यागपर्यन्तं सर्वा कथामकथयत्। तदनु देवराजोऽङ्गदादेः[2] पदलाभकथामब्रवीद्राजानम्। इमां च कथां कविरसौ महाकाव्येनापि वदतु[3] प्रास्तौत्। अथ ततस्तदनुजारमजेनेयं कथा शोधितखण्डिता व्यधायि। ग्रन्थान्ते लिखितपद्येनेदं ज्ञायते यदसौ[4] शाण्डिल्यगोत्रीयस्त्रिपाठिरघुपतिशर्मतनूजो देवराजशर्मनामा महाकविरासीत्।

---

१ विसृष्टोऽपि यतीशेन तत्सेवायं स्थितोस्म्यहम्।
प्रासदन्मयि योगीन्द्र. सन्तो दीने दयालव.॥ —नानक च० २०४।१९

१. नानकचन्द्रो० २०६।२१

१. गङ्गारामस्तमूचे गुरुनारणयतेर्द्वारिकादासनाम्नो।
वैशानामीश्वरस्य प्रथममकथय ता कथा प्रश्नतोऽहम्।
तत्रासीद्देवराज परमकवयिता धारणाशक्तिशाली।
स त्वा वक्ष्यत्यशेष यतिपतिचरितं चादरस्कृत्य वक्ता। —नानक च० ४।२१

२. अथ देवराज कविना कथित कथिताङ्गदस्य पदलाभकथा। —नानक च० ४।२२

३. कथिता कविदेवराजनाम्ना
विमलकथा सुधिया च मानकीय।
तदनु तदनुजात्मजेन बुद्धया
परित शोधितखण्डिता व्यधायि॥ —नानक च०–२१

४. इति श्रीशाण्डिल्यवंशावतंस–त्रिपाठिरघुपतिशर्मतनूजदेवराजशर्मविरचिते नानकचन्द्रोदये।
मानक २१.

## पाठभेदाः

नानकचन्द्रोदयाख्य महाकाव्यमिदमित पूर्वं नागतमासीत् प्रकाशम् । वाराणसेयसंस्कृतविश्वविद्यालयनाहमाज्ञप्त सम्पादनमस्य कर्तुमिति । तदेतत्सम्पादयितुमधिगतौ केवल द्वावेव हस्तलेखौ ( mss ) मयेति । एकस्तु वाराणसेयसंस्कृतविश्वविद्यालयीयसरस्वतीभवनपुस्तकालयात् अपर इङ्गलैण्डदेशस्य इण्डिया-आफिस पुस्तकालयात् । ( India Office Library London ) तयो सरस्वतीभवनपुस्तकालयस्य हस्तलेखे (mss) २१ प्रस्तावा सन्ति । परन्तु प्रथमप्रस्तावे प्रारम्भात्सप्तश्लोका न सन्ति येऽत्र I O पुस्तकालयस्य हस्तलेखाल्लिखिता सन्ति । अतो हेतोर्मङ्गलश्लोकोऽपि नास्ति तथा चैतस्मात्पूर्वं ॐ श्रीगणेशाय नम इत्यपि नास्ति यल्लण्डन I O पुस्तकालयस्य हस्तलेखाल्लिखितमत्र वर्तते । सरस्वतीभवनपुस्तकालयस्य हस्तलेखस्य सख्या ( सूची सख्या, Catelogue No ) साहित्यविषये ४२६१३ वर्तते । ग्रन्थमध्ये पाठभेदप्रवर्तनसमयऽस्य नाम 'A इति (क) चिह्नकारेण कृतमस्ति सम्पादकेन ।

लण्डनस्थ I O पुस्तकालयस्य हस्तलेखस्य प्रारम्भेऽधोनिर्दिष्ट पदमक्षिविलोचनपथम् "देवराजकृतनानकग्रन्थस्य काव्य पत्र १२६" का १७२ तदनु "East India Company" इत्यस्य मुद्राचिह्न वर्तते । तत 'Presented by H T Colebrook इति । प्रतिपर्णमत्र पृष्ठे ना० १, ना० २ इति रूपेण पत्रसख्या लिखिता वर्तते तथा च सर्वेषा पत्राणा दक्षिणभागस्याध "॥ देस्व० ॥" इति लिखित वर्तते । अस्य सूची सख्या १४४२ E ३६६५ R R 8 1 वर्तते । अत्र केवल १६ प्रस्तावा सन्ति यत्राक्षराणि प्रायेण सुपठितव्यान्येव । कदाचित्कचिच केवल कस्यचिदक्षरस्य द्विरुक्ति कृता वर्तते यथा । अन्योन्यो ॥ तथय ॥ ततस्तथा इत्यादि । हस्तलेखेऽस्मिन् प्रतिप्रस्ताव श्लोकाना सख्या सुव्यवस्थिता नास्ति यथा १०५ त पश्चात् १२५, तत पश्चात् १२०, परमिदमस्ति कादाचित्कम् । कुत्रचिच्च श्लोकस्य सख्या नैव प्रदत्ता वर्तते । पर पठने सरस्वतीभवनादय हस्तलेख श्रेयान् । I O पुस्तकालयस्य हस्तलेखस्य नाम ग्रन्थमध्ये पाठभेदप्रवर्तनसमये "ख इति कृतमस्ति ।

तदत्र प्रारम्भत सप्तश्लोकपर्यन्त "B" (ख) इत्यस्माद्ग्रन्थात्प्रेसकप्पिकाया लिखितमस्ति येषा शुद्धीकरण पाठभेदप्रवर्तनात्र "क" इत्यनेन कृतमस्ति तदूर्ध्वं

---

NB इदमत्रावधेय यदत्र महाकाव्ये प्रस्तावा सन्ति नतु सर्गा । प्रायेण उदासितमतप्रख्यापकानां ग्रन्थेषु प्रस्तावा एव स्फुरन्ति ।

( I ) सर्वत्र ग्रन्थे टिप्पण्यां 'क' इत्यनेन सरस्वतीभवनस्य हस्तलेखो बोद्धव्य ।

( II ) सर्वत्र ग्रन्थे टिप्पण्या ■ इत्यनेन इण्डिया आफिस पुस्तकालयस्य हस्तलेखो बोद्धव्य ।

